श्री

# कृत्तिवास रामायण

[ रामचरितमानस से एक शती प्राचीन ]

( आदि, अयोध्या, अरण्य, किष्किन्धा, सुन्दर काण्ड )

बंगला मूल के अमर रचयिता

**सन्त महाकवि कृत्तिवास**




अनुवादक एवं लिप्यन्तरणकार

**नन्दकुमार अवस्थी**


प्रकाशक

**भुवन वाणी**

रानीकटरा लखनऊ-३.

प्रथम संस्करण

मूल्य १२.००



जिनकी पुष्कल लेखनी से यह सलिल-काव्य प्रवाहित है

# उन्ही महासंत कृत्तिवास को

सादर समर्पित

—नन्दकुमार अवस्थी

# भूमिका

श्री नन्दकुमार अवस्थी हिन्दी भाषार एकजन प्रसिद्ध साहित्यिक, बाङ्ला भाषाओ ताहार यथेष्ट दखल आछे। दीर्घ दिन अनेक परिश्रम करिया तिनि बंग भाषाय रचित विख्यात कृत्तिवास रामायण सुललित हिन्दी छन्दे अनुवाद करियाछेन। देवनागरी अक्षरे मूल बाङ्लाओ पुस्तके सन्निविष्ट हइयाछे। आमार हिन्दी भाषार ज्ञान सामान्य। एइ भाषाय अभिज्ञ मिशनेर अनेक संन्यासी श्री अवस्थी जी एइ अनुवादेर भूयसी प्रशंसा करियाछेन। आमार दृढ़ विश्वास श्री अवस्थी जीर एइ प्रशंसनीय प्रचेष्टा हिन्दी भाषाभाषीदेर बाङ्ला भाषाय लिखित एइ अमूल्य ग्रंथेर रसग्रहणे साहाय्य करिबे। श्री अवस्थी जी ताहार एइ अनुवादेर द्वारा बाङ्ला भाषाभाषी ओ हिन्दी भाषा-भाषीदेर अशेष कृतज्ञतापाशे आवद्ध करियाछेन। आमि एइ पुस्तकेर बहुल प्रचार कामना करि। इति।

(स्वामी) गंभीरानन्द
सा० स० रामकृष्ण मिशन
पो० बिलूरमठ, हावड़ा

१०-४-६६

# अनुवाद

श्री नन्दकुमार अवस्थी हिन्दी भाषा के एक प्रसिद्ध साहित्यिक हैं। बंगला भाषा में भी उनकी यथेष्ट गति है। दीर्घ काल तक बहु परिश्रम द्वारा उन्होंने बंगभाषा में रचित सुप्रसिद्ध कृत्तिवास रामायण का सुललित हिन्दी काव्य में अनुवादित किया है। (साथ ही) देवनागरी अक्षरों में मूल बंगला पाठ भी पुस्तक में सन्निविष्ट है। मेरा हिन्दी भाषा का ज्ञान सामान्य है। तथापि इस भाषा के अभिज्ञ (रामकृष्ण) मिशन के अनेक संन्यासी जनों ने श्री अवस्थी जी के इस अनुवाद की भूरि भूरि प्रशंसा की है। मेरा दृढ़ विश्वास है कि श्री अवस्थी जी की यह प्रशंसनीय प्रचेष्टा हिन्दी भाषाभाषियों को बंग भाषा में लिखित इस अमूल्य ग्रंथ का रस ग्रहण करने में सहायता प्रदान करेगी। श्री अवस्थी ने अपने इस अनुवाद (और लिप्यन्तरण) द्वारा बंगभाषाभाषी और हिन्दी भाषाभाषी का समानरूपेण कृतज्ञतापाश में आबद्ध किया है। हम इस पुस्तक के बहुल प्रचार की कामना करते हैं। इति।

(स्वामी) गंभीरानन्द
सा० स० रामकृष्ण मिशन
पो० बिलूरमठ, हावड़ा

१०-४-६६

( उ० प्र० सरकार द्वारा मई ६० में पुरस्कृत )

# कृत्तिवास रामायण

## ( आदि काण्ड ) के देवनागरी लिप्यन्तरण तथा हिन्दी पद्यानुवाद पर चन्द विद्वानों की प्रशस्तियाँ

(रामचरितमानस से सौ वर्ष प्राचीन बंगला काव्य)

यह अनुवाद प्रकाशित करके आपने बंगला और हिन्दी दोनो भाषाओं की अमूल्य सेवा की है; हमें विश्वास है कि हिन्दी जगत् आपके इस प्रयत्न का हार्दिक स्वागत करेगा

ता. १६ जूलाई १६६०    —म० मन्त्री, साहित्य अकादमी, नई दिल्ली

'कृत्तिवास रामायण' (आदिकाण्ड) की पुस्तक देख ली। अच्छा काम शुरू किया है। एक बात सहज ही लिख हूँ, कृत्तिवास से भी ७०-८० साल पहले 'माधवकन्दली' रचित 'असमी' रामायण है।.........

मारनिया आश्रम—गौहाटी, ४-१-६१    —विनोबा

कृत्तिवास रामायण का पद्यानुवाद मिला। बहुत ही अच्छा बन पड़ा है। कृपया बधाई स्वीकार करें।

वाराणसी, २८-७-५६    —हजारीप्रसाद द्विवेदी

बंगला भाषा के महाकवि कृत्तिवास की बंगला रामायण का प० नन्दकुमार अवस्थी द्वारा किया गया हिन्दी पद्यानुवाद पढ़कर प्रसन्नता हुई। अभी अनुवाद का आदिकाण्ड ही प्रकाशित हुआ है। पूरे प्रकाशन की संस्तुति करता हूँ। अवस्थी जी का यह कार्य बहुत ही सराहनीय है।

लखनऊ विश्वविद्यालय, ६-२-६०    —डा० दीनदयाल गुप्त

आपने 'कृत्तिवास रामायण' पर जो श्रम किया है, सर्वथा श्लाघ्य है। अनुवाद पद्यबद्ध अच्छा रहा।

कनखल, २८-५-५६    —किशोरीदास वाजपेयी

निस्सन्देह कृत्तिवास रामायण को हिन्दीवालों के लिए सुलभ करके आपने अत्यन्त उपयोगी कार्य किया है; जनता का कर्तव्य है कि वह उक्त ग्रन्थ को खरीदकर पढ़े, जिससे आपका पुण्य कार्य सफल हो।

नई दिल्ली, ६-६-५६    —बनारसीदास चतुर्वेदी

'कृत्तिवास रामायण' का पद्यानुवाद प्रकाशित कर आपने वास्तव में हिन्दी का बड़ा उपकार किया है।

दिल्ली विश्वविद्यालय, १७-८-५६    —डा० नगेन्द्र

कृत्तिवास रामायण का अनुवाद ऐसी लोकप्रिय शैली में करके आपने बड़ा ही उपयोगी कार्य पूरा किया।

आकाश वाणी भवन, नई दिल्ली, ता० २३-१०-६२ —नरेन्द्र शर्मा

मैंने कृत्तिवास रामायण के अनुवाद का आदिकाण्ड देखा था। पुस्तक बहुत अच्छी लगी।

राजभवन, जयपुर २६-२-६३ —सम्पूर्णानन्द (राज्यपाल-राजस्थान)

बंगला कृत्तिवास रामयण का पद्यानुवाद एवं मूल का देवनागरी लिप्यन्तरण, यह प्रयास सचमुच ही स्तुत्य है। आदिकाण्ड आद्योपांत देखा। बेहद पसंद आया। आशा है अगले काण्ड भी शीघ्र प्रकाशित होंगे।

—सत्यनारायण झुनझुनवाला

मलखिया, हावड़ा, ३०-३-६५ (मंत्री ठाकुरदास सुरेखा ट्रस्ट)

आपकी कृत्तिवास रामायण तो बहुत सुन्दर है। कल से इसी तखत पर रखी है। और भी सज्जनों ने देखा। उनका कहना है कि अनुवाद तो मूल से भी सुन्दर है। —रमेशचन्द्र देव

रामनगर दुर्ग, वाराणसी, ७-३-६५ मंत्री, अखिल भारतीय काशिराज न्यास

# विषय-सूची

## अयोध्या काण्ड

# अनुवादक का वक्तव्य

मंगलमय भगवान् की दया, पूर्वजों की अनुकम्पा और गुरुजनों के आशीर्वाद से मुझ अकिञ्चन ने, आज से लगभग ५०० वर्ष पूर्व अवतीर्ण, बंगभाषा के महाकाव्य "कृत्तिवास रामायण" के हिन्दी-रूपान्तर को प्रस्तुत करने का साहस किया। पाठको के लिये भी यह कौतूहलजनक है। प्रश्न उठ सकता है कि हिन्दी में रामचरित्र पर तुलसी की अमर रचना 'रामचरितमानस' के अखंड और सार्वभौम साम्राज्य के रहते एक नवीन रामायण की रचना करने की आवश्यकता क्या है ? इस जिज्ञासा के समाधान और महासन्त कृत्तिवास तथा उनके सुललित और सर्वांगपूर्ण इस महाकाव्य का, पाठकों के समक्ष, कुछ परिचय प्रस्तुत करने के हेतु, हिन्दीकार के नाते यह वक्तव्य देना आवश्यक प्रतीत हुआ है।

संस्कृत के उत्तरकालीन साहित्य और संस्कृतेतर भारत की क्षेत्रीय तथा जनपदों की अन्य विपुल भाषाओं में प्राप्त धार्मिक अथवा सांस्कृतिक प्रायः सारे साहित्य पर व्यास के जयग्रन्थ (महाभारत) अथवा रत्नाकर (वाल्मीकि) की रामायण का प्रभाव है। आदिकवि महर्षि वाल्मीकि-रचित 'वाल्मीकीय रामायण' रामचरित्र पर उपलब्ध रचनाओं में सर्वप्रथम काव्यों में से है। इसी के आधार पर वृहत्तर भारत§ के विभिन्न क्षेत्रों और विभिन्न भाषाओं में कालिदास, कृत्तिवास, तुलसीदास आदि सरस्वती के अनेक वरद पुत्रों ने समय-समय पर मर्यादापुरुषोत्तम राम पर अपनी-अपनी भावना के अनुरूप काव्यरचना की है।

उल्लेखनीय है कि गोस्वामीजी के 'रामचरितमानस' के रचनाकाल से लगभग सौ वर्ष पूर्व "कृत्तिवासी रामायण" का आविर्भाव हुआ। उसके रचयिता संत कृत्तिवास बंगभाषा के आदिकवि माने जाते है। प्रारम्भ में संस्कृत के अभिमानी पण्डितों ने कृत्तिवास की रचना का बड़ा उपहास किया। उन पर चारो ओर से आक्षेप और प्रहार होने लगे। किन्तु परम स्वाभिमानी, संस्कृत और बंगला भाषाओ के समानरूपेण विद्वान, महापण्डित कृत्तिवास की दृढ़ता और ओज के समक्ष उन पण्डितों का मिथ्याभाव टिक नहीं सका। थोड़े ही समय में जनताजनार्दन के हृदय को मुग्ध कर इस महाकाव्य ने चिरंतन साम्राज्य के लिए अपना स्थान बना लिया। बंग-भाषा-भाषी प्रत्येक परिवार में आबाल वृद्ध-वनिता सब इसके अनवरत गान में आनंदित होने लगे।

संत कृत्तिवास का समय गोस्वामी तुलसीदास जी से लगभग एक शताब्दी पूर्व होने के बावजूद उनका जन्म-स्थान, कुल और वंश-परिचय असंदिग्ध और सुविख्यात है। सन् ७३२ ई० में बंग-नरेश 'आदिशूर' द्वारा, यज्ञ के लिए कान्यकुब्ज देश से आमंत्रित और फिर बंगाल में ही बस गये पाँच ब्राह्मण-प्रवरों

---

† वैसे आर्ष वचनों से यह आभास मिलता है कि च्यवन ऋषि एवं उनके अनुवर्ती वंशजों ने समय-समय पर रामायण का गान किया है और उन्हीं की परंपरा में आगे चलकर उत्पन्न रत्नाकर (वाल्मीकि) द्वारा रामचरित्र का जो संस्करण हुआ, वही आजकल की प्रचलित "वाल्मीकीय रामायण" का कलेवर अथवा कलेवर का आधार है। § वृहत्तर भारत में अफ़ग़ानिस्तान, पाकिस्तान, बलख़, बरमा, दक्षिण-पूर्व एशिया तथा हिन्द महासागर के द्वीपपुञ्ज भी सम्मिलित थे।

में सुपूज्य भारद्वाज गोत्रीय 'श्रीहर्ष' पण्डित से तेरहवीं पीढ़ी में 'माधवाचार्य' का जन्म हुआ। माधवाचार्य के 'उत्साह', उत्साह के 'आयित', आयित के 'उद्धव', उद्धव के 'शिव' और शिव के पुत्र 'नृसिह' ओझा हुए जो सुवर्णग्राम के अधिपति महाराजा 'वेदानुज' के प्रधानमंत्री थे। आज से लगभग ६२५ वर्ष पूर्व वेदानुज-काल में अराजकता उत्पन्न हो जाने के फलस्वरूप नृसिह ओझा ने सुवर्णग्राम का परित्याग कर उस समय के अति समृद्धिशाली फूलिया ग्राम में जाकर निवास किया।

कृत्तिवास के 'आत्मपरिचय' तथा इतिहास के विद्वानों के मत से प्रकट है कि 'फूलिया' धन-धान्य पूरित और मनोरम पुष्पोद्यानों से प्रफुल्लित, गंगाभागीरथी के उत्तर-पूर्व तट पर, श्रीमानो एव प्रकाण्ड पण्डितों का उस समय प्रमुख पीठस्थान था। फूलिया, बेलगड़े, मालीपोता, सिमला, नवला, प्रभृति पञ्चग्राम संगठित होकर 'फूलिया-समाज' के नाम से प्रसिद्ध थे। कृत्तिवास से पूर्व और पश्चात् इस जागती भूमि ने अनेक भारतप्रसिद्ध विद्वानो एवं साधकों को जन्म दिया है। स्वयं कृत्तिवास के अति पवित्र कुल में ही 'अन्नदामंगल' आदि के रचयिता 'भारतचन्द्र गुणाकर' सुविख्यात स्मार्त और नैय्यायिक 'वासुदेव सार्वभौम', ओझा (उपाध्याय) वंश के प्रथम 'मुखोपाध्याय' उपाधिकारी 'श्रीगर्भ', 'रामचन्द्र विद्यालंकार', 'सर आशुतोष मुखर्जी' और अभी कल ही हम से विलग हुए, राष्ट्र के लिए प्राणोत्सर्ग करनेवाले 'स्व० श्यामाप्रसाद मुखर्जी' आदि नररत्नो ने या तो इसी पुण्यभूमि में जन्म लिया अथवा 'फूलिया के मुखर्जी' के पुनीत परिवार का होने के नाते अपनी कुलीनता का गर्व करते रहे है। यहीं पर उल्लेखनीय है कि भारत के सुवर्णकलश साहित्यसम्राट बंकिमचंद्र चट्टोपाध्याय से आठ पीढ़ी पूर्व उनके पूर्वज अवस्थी गंगानन्द भी 'चटर्जीवंश' के अतिकुलीन 'फूलिया घराने' के आदिपुरुष थे और फूलिया के ही निवासी थे। आज कालस्रोत के प्रवाह मे पड़कर "फूलिया" गंगा से काफ़ी दूर हटकर एक साधारण ग्राम मात्र रह गया है। सन्त कृत्तिवास की यादगार उनका 'दोलमञ्च' आज भी एक टीले की शक्ल में वहाँ विराजमान है।

अस्तु उसी फूलिया मे नृसिह ओझा ने सुवर्णग्राम से आकर निवास किया। नृसिह ओझा के 'गर्भेश्वर', गर्भेश्वर के 'मुरारि', मुरारि के तृतीय पुत्र 'वनमाली' और इन्हीं वनमाली की पत्नी 'मालिनी' के गर्भ स उत्पन्न छः पुत्र और एक कन्या म कृत्तिवास कदाचित ज्येष्ठ थे। इस प्रकार इस पुनीत वंश के प्रथम बंगवासी 'श्रीहर्ष' से २२वी पीढ़ी मे सन्त कृत्तिवास ने जन्म लिया।

कृत्तिवास ने स्वरचित 'आत्मपरिचय' नामक प्रबन्ध में अपने जन्मदिवस के संबंध मे इस प्रकार लिखा है:—

> "आदित्यवार श्रीपंचमी पूर्ण माघ मास।
> तार्थि मध्ये जन्म लइलाम कृत्तिवास।।"

इसके अनुसार पंचाग मे ठीक शुभ क्षण खोजकर तथा अन्य विविध तथ्यों एवं तर्कों के आधार पर अनेक बंगीय विद्वानो के सहयोग से पण्डितप्रवर अध्यापक योगेशचन्द्र ने १४३३ ई० ११ फरवरी, रविवार माघ संक्रांति, रात्रिकाल को कृत्तिवास का जन्मकाल माना है। उन्हीं विद्वद्वर के मत से ४७ वर्ष की आयु प्राप्त होने पर १४८० ई० में संत का निर्वाणकाल और १४६७ ई० से १४७२

ई० के मध्य के पाँच वर्षों को रामायण कृत्तिवास की रचना का समय माना जाता है। कृत्तिवास के संतान होने का उनके 'आत्मपरिचय' में अथवा अन्यत्र भी कहीं उल्लेख नहीं है।

कृत्तिवास के पितामह मुरारि ओझा, व्यास और मार्कण्डेय के समान विद्वान एवं तपस्वी थे। उनके सात पुत्र और बहुसंख्यक पौत्र-प्रपौत्रों का विपुल परिवार अतुल पाण्डित्य, कीर्ति और ऐश्वर्य का यशस्वी केन्द्र था। बारह वर्ष की अवस्था में कृत्तिवास, गंगापार किसी (अज्ञातनामा) सर्व गुणनिधान गुरु के पास पढ़ने जाने लगे। कृत्तिवास ने स्थान-स्थान पर उनको महातेजस्वी कहकर व्यास-वाल्मीकि से तुलना की है। अध्ययन के पश्चात् सरस्वती के वरद पुत्र कृत्तिवास ने गौड़ेश्वर के प्रमुख सभापण्डित का पद प्राप्त किया। उस समय बंगाल में अनेक राजा-महाराजा सब गौड़ेश्वर करके प्रसिद्ध होते थे। कृत्तिवास के आश्रयदाता गौड़ेश्वर का नाम अज्ञात है। इन्हीं गौड़ेश्वर की प्रार्थना पर 'सन्त' द्वारा रचित ललित महाकाव्य आज 'कृत्तिवास रामायण' के नाम से प्रसिद्ध है।

'कृत्तिवास रामायण' सात काण्डों में समाप्त जनसाधारण के लिए सुबोध अति सरल पयार छन्दों में वर्णित 'पाञ्चाली गान' है। महाकाव्य को पढ़ने पर यह निश्चय प्रतीत होता है कि कृत्तिवास ओझा छन्द, व्याकरण, ज्योतिष, धर्म और नीति के अगाध पण्डित थे। भाषा सरल अलंकार-अनुप्रास से युक्त तथा भाव और कवित्व-कल्पना से परिपूर्ण है। पारिवारिक, सामाजिक, राजनैतिक आचार का पूरा ज्ञान और संस्कृत भाषा पर उनका सर्वांग अधिकार है। राम-नाम में परम आस्था और विष्णु-शिव-शक्ति के स्वरूप में उनकी समानरूपेण भक्ति थी।

'कृत्तिवास' द्वारा हस्त-लिखित रामायण की प्रति अप्राप्य है। यदा-कदा प्राप्त प्राचीन पाण्डुलिपियों और सर्वत्र गाये जाने वाले पाञ्चाली गान के संग्रह बहुधा एक दूसरे से भिन्न भी पाये गये है। अतः प्रस्तुत रामायण ग्रन्थ के विषय में निश्चय रूप से यह कहना असम्भव है कि कृत्तिवास की प्रस्तुत रचना में कितना अंश प्रक्षिप्त है। फिर भी 'बंगीय साहित्य परिषद' जैसे भाषा-देव-मंदिरो मे संगृहीत रामायण की अति प्राचीन लगभग ४०० पाण्डुलिपियों का निरीक्षण करके, श्रीरामपुर मिशनरी के प्रधान पादरी श्री केरी साहब के अनुरोध पर, विद्वन्मार्तण्ड स्व० जयगोपाल तर्कालंकार के प्रयास से सन् १८०२ ई० मे "श्रीरामपुर मिशन प्रेस" से सर्वप्रथम 'रामायण कृत्तिवास' का परिष्कृत संस्करण प्रकाशित हुआ। तब से अनेक विद्वानों ने समय-समय पर उसका परिमार्जन किया और आज बाजार मे उपलब्ध रामायण उन्ही प्रयासो का पुष्कल परिणाम है। भले ही उनमें कोई-कोई अंश प्रक्षिप्त हों, किन्तु वह पवित्र ग्रन्थ कृत्तिवास की रचना करके मान्य हैं।

'कृत्तिवास रामायण' बंगभाषा-भाषियों की रग-रग में ओतप्रोत है। धनी-निर्धन, शिक्षित-अशिक्षित, पण्डित-मूर्ख, प्रत्येक सम्प्रदाय, समाज और वर्ग के लिए समानरूपेण वह आनन्दकारी है। संस्कृत में कालिदास और हिन्दी में गोस्वामी तुलसीदास के समान बंगला में 'कृत्तिवास' अजर-अमर और उनकी 'रामायण-रचना' सर्वकालानुयायिनी, सर्वतोगामिनी तथा सर्वतोव्यापिनी है। भाव सुस्पष्ट और भाषा प्राञ्जल, सरल और रोचक होते हुए भी अतुल पाण्डित्य-पूर्ण है।

'कृत्तिवास रामायण' का कथानक प्रायः वाल्मीकीय रामायण के अनुसार है फिर भी स्थान-स्थान पर अन्य पौराणिक अंशो का भी पर्याप्त समावेश है। गोस्वामी जी के मानस की तुलना में आख्यानो की अत्यधिक प्रचुरता कृत्तिवास रामायण की अपनी विशेषता है।

कृत्तिवास द्वारा रचित अनेक ग्रन्थों में रामायण के अतिरिक्त 'योगाद्यार बन्दना', 'शिवरामेर युद्ध', 'रुक्मांगदेर एकादशी' प्राप्य हैं। बंगला भाषा के इस महाकाव्य के रचयिता की सर आशुतोष मुखर्जी ने भी भूरि-भूरि बन्दना की है, और उसी कुल में जन्म पाने के नाते अपने को धन्य माना है।

अस्तु, प्रातःस्मरणीय सन्त कृत्तिवास और उनकी 'रामायण' का संक्षिप्त परिचय देने के पश्चात् ऐसे 'सुधाभाण्ड' को हिन्दी पाठको के समक्ष प्रस्तुत करने की आवश्यकता पर अधिक लिखने का प्रयोजन शेष नही रहता। असंख्य कथारत्नो मे अलंकृत, सर्वरसपूर्ण इस महाकाव्य से राष्ट्रभाषा के भण्डार की श्रीवृद्धि करने की लालसा इस अकिंचन के मन मे जागृत हुई।

इस मनोरथ के जागने पर, सन् १९१६ ई० मे स्टीम प्रिन्टिंग प्रेस लखनऊ द्वारा प्रकाशित 'कृत्तिवास बालकाण्ड' को देखा। उसके सम्बन्ध में जिज्ञासाएँ की जिनसे विदित हुआ कि मेरे पड़ोसी एवं सजातीय, साहित्यमूर्धन्य स्व० पण्डित रूपनारायण पाण्डेय जी ने प्रसिद्ध साहित्यप्रेमी न्यायाधीश स्व० बाबू कालीप्रसन्न सिंह के आग्रह पर यह रचना की थी जो बाद में बाबू कालीप्रसन्न सिंह के नाम से ही प्रकाशित हुई। स्व० पाण्डेयजी से चर्चा करने पर उन्होंने मुझे उक्त बातें बतलाई। अनुवाद के संबंध मे भी उन्होंने बताया कि "कृत्तिवास बालकाण्ड" के हिन्दी अनुवाद से ही बंगला भाषा के हिन्दी अनुवाद प्रस्तुत करने का कार्य उन्होंने आरम्भ किया था। और शायद इसी कारण बंगला का प्रारम्भिक अभ्यास होने से कृत्तिवास रामायण का हिन्दी भाषा मे उनके द्वारा प्रस्तुत बालकाण्ड, मूल ग्रन्थ का अनुवाद न होकर एक परिवर्धित और स्वतंत्र ग्रन्थ सा बन गया है। उनका वह बालकाण्ड निस्सन्देह उनकी विद्वत्ता एव प्रतिभा का परिचायक है। स्व० पाण्डेयजी हिन्दी के प्रतिभाशाली कवि, संस्कृत-भाषा के प्रकाण्ड पण्डित तथा श्रीमद्भागवत के पुश्तैनी विद्वान थे। और कदाचित् इसीलिए वे कृत्तिवास रामायण के आधार को लेकर भी ग्रन्थ मे श्रीमद्भागवत, योगवाशिष्ट, अध्यात्म-रामायण, रघुवंश, मत्स्यपुराण, मार्कण्डेयपुराण आदि से विविध विषयों को प्रचुर संख्या मे लेकर एक स्वतन्त्र वृहत्काव्य की रचना-निर्माण का लोभ संवरण न कर सके। यहां तक कि वह ग्रन्थ मूल कृत्तिवास के आदिकाण्ड से कई गुना बढ़ भी गया। यह ग्रन्थ बा० कालीप्रसन्न सिंह के नाम से छपा। पाण्डेयजी का नाम उस पर नही दिया गया है। आज उसके संस्करण प्राप्य भी नहीं है। इसी प्रकार बा० कालीप्रसन्न सिंह ने 'कृत्तिवास लंकाकाण्ड' भी अमेठी निवासी श्री मथुराप्रसाद मिश्र द्वारा अनुवादित कराकर स्टीम प्रिन्टिंग प्रेस लखनऊ से ही प्रकाशित करवाया। यह अनुवाद भी मूल बंगला पाठ के तद्रूप न होकर प्रायः स्वतंत्र किन्तु नाना छन्दो से युक्त अति विद्वत्तापूर्ण है। यह भी अब अप्राप्य है।

अतः यह विचार कर कि स्व० पाण्डेय जी की उक्त रचना से 'कृत्तिवास रामायण' के न तो ७ काण्डो की पूर्ति होती थी और न आदिकाण्ड की ही, हिन्दी के इस अनमोल ग्रन्थ को प्रस्तुत करने की मेरी अभिलाषा दृढ़तर हो उठी।

बंगला रामायण की प्राञ्जल और सुबोध भाषा ने मेरे कार्य को सरल किया। गोस्वामी जी के रामचरितमानस के प्रमुख छन्द "दोहा-चौपाई" मानो रामायण के स्वरूप ही समझे जाते हैं। इसलिए कृत्तिवास के हिन्दी पद्यानुवाद को भी मैंने दोहा-चौपाई में ही रचना आरम्भ किया। यह पुष्कल कार्य १९५३ ई० में आरम्भ हुआ परन्तु मध्यम वर्ग की पारिवारिक एवं अन्यान्य कठिनाइयों के कारण लगभग ६ वर्षों बाद १९५९ ई० में केवल आदिकाण्ड प्रकाशित होकर पाठकों के सामने प्रस्तुत हो सका।

हिन्दी-काव्य में १६ चौपाइयों की एक कड़ी रखी गई है। और इन कड़ियों को कहीं एक, कहीं दो, 'दोहा-सोरठा' से जोड़कर एक-एक विराम की क्रमसंख्या दी गई है। एक कठिनाई अनुवाद करते समय मेरे सामने और थी। बंगला भाषा में संस्कृत के अनुसार प्रत्ययो से क्रिया का भी काम लिया जाता है। हिन्दी मे वह सुविधा कम होने से मैटर "लाइन टु लाइन" जाने में कठिनता होती थी। दूसरी ओर मेरा सतत प्रयास था कि हिन्दी का कलेवर बंगला की अपेक्षा बढ़ने न पाये। इस कठिनाई को किसी प्रकार पार किया। कथानक और भावचित्रण में कहीं-कहीं ऐसा अवसर आया है कि हिन्दी और बंगला-पाठों में कुछ अन्तर प्रतीत हो। उनका उत्तरदायी सर्वरूपेण हिन्दीकार है। हिन्दी-अनुवाद काव्य, भाषा और व्यजना की दृष्टि से कहाँ तक सफल हुआ है, यह सहृदय पाठकों के देखने की वस्तु है। उदार पाठकों से प्रार्थना है कि ग्रन्थ मे मेरी त्रुटियो को क्षमा करते हुए सत कृत्तिवास के सुधा-सलिल का पान करें।

पुस्तक को मुद्रण के हेतु देते समय एक नई समयोचित भावना जागृत हुई। बंगला मूल को देवनागरी लिपि में हिन्दी-रचना के साथ-साथ देने से हिन्दी पाठक को मूल बंगला काव्य के पढ़ने का भी सौभाग्य प्राप्त होगा। बंगला भाषा जैसी सरल, मधुर और संस्कृतमय है, उससे दो ही एक आवृत्ति कर लेने पर मूल काव्य समझ में आने लगेगा। इस प्रकार बंगला भाषा का ज्ञान और क्रमशः बंगला भाषा के अन्य ग्रन्थों को पढ़ने की अभिरुचि भी उत्पन्न होगी। दूसरी ओर बंगला भाषा-भाषी अपने पवित्र सद्ग्रन्थ को हिन्दी-लिपि में पाकर राष्ट्रलिपि को सीखने और फिर क्रमशः राष्ट्रभाषा के साहित्य और विशेष रूप से गोस्वामी जी के 'रामचरितमानस' जैसे अद्वितीय महाकाव्य को पढ़ने-समझने में भी अनुरक्त होगे। इस प्रकार राष्ट्र-भाषा को अखिल देश में व्याप्त करने और विभिन्न राज्यों की क्षेत्रीय भाषाओं को एक राज्य से दूसरे राज्य तक प्रसारित कर सुपाठ्य और सुबोध बनाने के पुनीत राष्ट्रधर्म में मुझ जैसा साधारण नागरिक समुचित योगदान देकर धन्य होगा।

अस्तु, बंगला उच्चारण को नागरी लिपि में देने की समस्या की ओर भी ध्यान गया। कश्मीर से कन्याकुमारी पर्यन्त ग्राम-ग्राम, नगर-नगर और प्रान्त-प्रान्त में, मैं देखता हूं, एक मूल भाषा ही कश्मीरी, पंजाबी, कौरवी, सौरसेनी, अवधी, मागधी, मैथिली, बंगला, उड़िया आदि अनेक भाषाओं में परिणत अथवा संयुक्त होती चली गई है। किन्तु हिन्दी के राष्ट्रभाषा एवं देवनागरी लिपि के राष्ट्रलिपि स्वीकृत हो जाने से भाषा और लिपि में यथासाध्य एकरूपता को सन्निविष्ट करना आवश्यक कर्तव्य सा बन गया है। अतएव बंगला कविता को देवनागरी लिपि में लिखने समय 'योड़' को 'जोड़' एवं 'याय' को 'जाय' लिखना उचित समझा

गया; फिर भी सर्वत्र उसी शैली का अनुसरण किया गया है जिसे स्वयं बंगाली लेखको ने अपनाया है, अर्थात् जलवायु से प्रभावित भिन्न उच्चारण की ओर ध्यान न देकर शब्दों को जैसे के तैसे रूप में लिखना। बंगला वर्णमाला का उच्च ग ओकारान्त होने पर भी बंगाली लेखक 'जल' और 'चक्षु' ही लिखते है यद्यपि पढ़ने वाले उन्हें 'जोला' और 'चोख' पढ़ लेते है। स्वर के संवृत-विवृत ... नो के फल स्वरूप इस भेद को उच्चारण तक ही सीमित रखा है, लेखन में नही। हमने भी इसी मार्ग को ग्रहण करके मूल बंगला का प्रायः अक्षरान्तर-मात्र कर दिया है।

अब दो शब्द अवशेष है। इस बड़े कार्य मे यदि मेरे गुरुजनो और सहृदय मित्रो द्वारा उत्साह मुझे प्राप्त न होता तो कदाचित् मै थककर कही बैठ जाता। मै उनके स्नेह और सहृदयता का आभारी हूँ। स्व० श्री रूपनारायण जी पाण्डेय का आशीर्वाद मुझे प्राप्त था। उन्होने मेरे छपे कुछ फ़ार्मों को देखकर प्रशंसा की थी और मेरे उत्साह को दुचन्द कर दिया था।

## प्रस्तुत संस्करण की भूमिका

आदिकाण्ड 'हिन्दी समिति, उत्तर प्रदेश' द्वारा पुरस्कृत हुआ; साहित्य अकादमी, दिल्ली तथा मूर्धन्य विद्वानो द्वारा प्रशंसित हुआ। प्रशस्तिपत्र पृष्ठ ७ पर दिये है। इससे उत्साहित होकर मैने अगले काण्डो का अनुवाद और लिप्यन्तरण आरम्भ किया। और आज भगवान की कृपा से आदिकाण्ड, जो समाप्त हो चुका था, को सम्मिलित कर आदि, अयोध्या, अरण्य, किष्किधा और सुन्दर पर्यन्त पाँच काण्ड एक जिल्द में प्रकाशित कर रहे है। लंका और उत्तर काण्ड इन संयुक्त पाँचो काण्डो की अपेक्षा कलेवर मे बड़े है। उनका भी प्रकाशन शीघ्र ही आरंभ होने की आशा है। मै समझता हूँ स्वर्गीय बाबू कालीप्रसन्न सिंह की पुष्कल अभिलाषा की भी पूरी पूर्ति इस प्रयास द्वारा होगी।

प्रस्तुत पाँच काण्ड के प्रकाशन मे उत्तर प्रदेश सरकार ने आर्थिक सहायता प्रदान की। अतः सरकार के तथा तत्कालीन उपसचिव-शिक्षा श्री डा० श्यामनारायण महरोत्रा आई० ए० एस० के हम अत्यन्त अनुग्रहीत है। आदिकाण्ड के प्रथम संस्करण की भूमिका साहित्यमनीषी श्री भगीरथ दीक्षित जी ने लिख कर रचना की भूरि भूरि सराहना की थी। प्रस्तुत पाँचकाण्डी संस्करण की भूमिका श्री रामकृष्ण मिशन, बिलूरमठ, हावड़ा के स्वामी जी महाराज ने लिख कर हिन्दी रूपान्तरकार के श्रम को गौरवान्वित किया है। मै उनकी एवं मठ के संन्यासी विद्वानो की इस उदारता मे कृतार्थ हूँ।

पाठको को जानकर यह हर्ष होगा कि विभिन्न भारतीय भाषाओ के सेतुकरण हेतु हिन्दी मे सानुवाद लिप्यन्तरण का मेरा संकल्प बीस वर्ष के अनवरत श्रम के बाद संतोषजनक रूप मे पल्लवित-पुष्पित हुआ है। न केवल बंगला का पुनीत ग्रंथ कृत्तिवास रामायण, वरन् हिन्दी, उर्दू, कश्मीरी, गुरुमुखी, असमी, उड़िया, बंगला, मराठी, गुजराती, सिंधी, तमिल, तेलुगु, कन्नड, मलयालम मे बहुमुखी कार्य यहाँ तक कि अरबी ग्रंथ कुर्आन तक का देवनागरी लिपि मे सानुवाद लिप्यन्तरण हो चुका है। आशा है सहृदय पाठक एवं विशजन विभिन्न भाषाओ के सेतुकरण के इस पुनीत कार्य मे सहयोग देते रहे गे।

.. ५-६-६९　　　　—नन्दकुमार अवस्थी

[ हिन्दी-अनुवादक के वक्तव्य में बाबू कालीप्रसन्नसिंह ( सबसज लखनऊ ) द्वारा प्रकाशित कृत्तिवास रामायण के आदि काण्ड एवं लंका काण्ड की चरचा आई है। सन् १६१५ ई० में प्रकाशित लंका काण्ड में प्रसंसनीय बाबू जी लिखित 'मुखबन्ध' भी यथावत यहाँ उद्धृत है। इससे इन दोनों काण्डों के प्रकाशन, तथा सन्त कृत्तिवास के जीवनचरित्र पर, हमारे वक्तव्य के अलावा, प्रस्तुत विवरण भी पाठकों को प्राप्त होगा।—नन्दकुमार अवस्थी ]

# ॥ मुखबन्ध ॥

प्रातःस्मरणीय महानुभ व श्रीमान् तुलसीदासगोस्वामीलेखनीप्रसूत विचित्र "राम-चरित्र-मानस" का एतद्देश मे जिस प्रकार से बहुल प्रचार दृष्ट होता है, उसीप्रकार विशाल वंगदेश में कृत्तिवासीय वृहत् सप्तकाण्ड रामायण पण्डिताग्रगण्य कवि श्रेष्ठ महात्मा कृत्तिवास का कीर्त्तिस्तम्भ है। उनके ग्रन्थ के विषय मे हम निज मतामत के परिवर्त्तन मे मदीयापेक्षा सहस्रगुण सुयोग्य व कृतविद्यो का अभिप्राय इस स्थान मे उद्धृत करते है। एक विचक्षण वंगदेशीय साहित्यविद ने लिखा है कि "प्राचीन वंग-साहित्यभुक्त यावतीय ग्रन्थनिचय है, उनमे कृत्तिवासीय रामायण की पाठकमण्डली का जितना विस्तार है, तद्रूप किसी अपर ग्रन्थ का नही है। एतद्देश के आबालवृद्धवनिता के हृदय में रामायण की कथा मुद्रित है। वंगीयसमाज में कोई ऐसा मनुष्य नही है कि जिसको कृत्तिवास की पदावली कुछ न कुछ कण्ठस्थ न हो। ऐश्वर्यवेष्टित स्वर्णसिंहासन के पार्श्व मे दृष्टि करो, एक खण्ड कृत्तिवासीय रामायण अवश्य नेत्रगोचर होगी; मध्यवित्त गृहस्थ के भवन में प्रविष्ट हो, वहां भी कृत्तिवास विद्यमान; यहां तक कि सामान्य बनिया पनसारी के छिन्न मलीन पोटली के अभ्यन्तर से भी कृत्तिवास दृष्टिक्षेप कर रहे है। वंगीय सम्प्रदाय मे जिस किसी को कृत्तिवास अपरिचित है, उसका वंगालित्वही असम्पूर्ण है और उसकी यथायथ जाति का निर्णय करने मे पण्डित मण्डली भी परास्त होगी।························· कृत्तिवास के विषय मे और अधिक समालोचना करना अनावश्यक है। उनकी भाषा रामायण के पाठ करने से जो सुगभीर तृप्ति लाभ होती है वह वर्णनातीत है। वस्तुतः उन्होने वंग-साहित्य मे महाकाव्य की सूचना की है। परन्तु केवल इसी कारण से हम उनको श्रेष्ठ नहीं कहते है। "उनकी रामायण तो हमारे साहित्य का गौरव है ही; परन्तु एतदतिरिक्त उनका ग्रन्थ एतद्देश मे धर्म्मभाव विस्तार करने का एक प्रधान सहाय हुआ है*।" पण्डितप्रवर श्रीरामगति न्यायरत्न महोदय स्वप्रणीत "वंगदेश भाषा व वंगसाहित्य" विषयक ग्रन्थ में लिखते है कि

* "भारती" नामक मासिकपत्रिका से उद्धृत ॥

"कृत्तिवास रचित सप्तकाण्ड रामायण बहुलनीतिपरिपूर्ण, असाधारण-कवित्व-परिचायक" व "नैसर्गिकशक्तिसम्भूत है।" ततअपेक्षा आधुनिक महाकवि भारतचन्द्रराय ने "जिस प्रकार शब्दचातुर्य प्रकाश किया है, उन्होंने अति प्राचीन काल ही में उसकी अवतारणा अपने ग्रन्थ के मध्य-मध्य में किया है।।" "उनका रावणांगद सम्वाद सामान्य परिहास रसिकता का परिचायक नहीं है।" पुनः लिखते हैं कि "उन्होंने जिस अभिप्राय से ग्रन्थ प्रणयन किया है, वह सम्यक् प्रकार से सिद्ध हुआ है। उनकी रामायण गान करके शत सहस्र मनुष्य जीविका निर्वाह कर रहे है। एतद्देश के आबालवृद्धवनिता जो रामायण उपाख्यान आवृत्ति करने को समर्थ हैं, यह उन्ही का प्रसाद है। जिसको किंचत् भी अक्षरज्ञान है, वह विना भाषा रामायण के पढ़े नहीं रह सकता है। सामान्य व्यवसायी क्रय-विक्रय के बीच-बीच में अवकाश पातेही तारस्वर से रामायण पाठ करते है। इस प्रकार सौभाग्यशाली कवि अति अल्पदृष्ट होते है। कृत्तिवास की वाणी आद्योपान्त सुमधुर व दुरूहता व जटिलता "शून्य है"। कृत्तिवासीय रामायण में वाल्मीकीय रामायण से अतिरिक्त जो सकल प्रसंग सन्निवेशित हैं, तद्विषय में पण्डित न्यायरत्न महोदय लिखते है कि "आदिकाण्ड के प्रथम भाग में कालिदास कृत रघुवंश वर्णित अथवा पद्मपुराणान्तर्गत पातालखण्ड वर्णित उपाख्यान का अधिकाश संगृहीत हुआ है। तदतिरिक्त विषय सकल जो वाल्मीकीय रामायण में नही मिलते हैं वह किसी न किसी ग्रन्थ में अवश्य है। उनको अमूलक कहने का साहस कौन कर सकता है? रामचरित्र ऐसा मधुर है कि पुराणकर्त्ताओ में से किसी ने उसे परित्यक्त नही किया है। सबो ने किसी न किसी प्रसंग में रामगुण-गान किया है। भवभूति, जयदेव,* मुरारि प्रभृति संस्कृतनाटककार-मण्डली ने भी इसमें त्रुटि नहीं की है। पुराण व उपपुराण की संख्या बहुल है। तत्समस्त पाठ करके इसका निर्णय करना अतीव कठिन है कि कृत्तिवास प्रणीत रामायण के कौन कौन अंश कौन कौन ग्रन्थ से संगृहीत हुये हैं। प्रथमतः समग्र पुस्तको का संग्रह करनाही "दुस्साध्य है"। इसी प्रकार अनन्य बहु गण्यमान्य लेखकों ने मुक्तकण्ठ से माहात्मा कृत्तिवास का यश कीर्त्तन किया है। अगरेजिश पाठक के विदितार्थ सर उइलियम हंटर (Sir William Hunter. C. S. I., C. I. E.. L. L. D.) ने अपने वृहत ग्रन्थ में जो कृत्तिवासीय रामायण के सम्बन्ध में लिखा है उसका सारांश इस स्थान में उद्धृत किया जाता है। "Kirtibas, a Barahman of Nadya district, marks the transition stage." He "drew his inspiration from the Sanskrit Epics and his great work is the Bengali version of the Ramayana." His translation is still recited by Ghattaks or Bards at a thousand religious and festive gatherings every year throughout Bengal. Its modern versions have received much retouching from later poets of the Classical or Sanskritizing School; but an old copy of 1693 proves

* यह जयदेव प्रसिद्ध गीतागोविन्द रचयिता से पृथक् हैं। नाटककार जयदेव पुरुषर मिश्र के नाम से भी विख्यात हैं।

that Kirtibas worte in a strong colloqual style with a ring and rhyme of peculiar beauty..................His work marks the Sanskirt revival which gave the impulse to the Sivite or Chandi poets of the next two and a half centuries." (Im. Gaz. "Vol. VI, pp. 349 350")

श्रीयुत् रमेशचन्द्र दत्त सी. यस. ने जो बर्द्धमान के कमिश्नर हैं "बंगीयसाहित्य इतिहास" नामक स्वरचित ग्रन्थ में लिखा है। "He first opened out to us the store house of Sanskirt poetry and whose work, we may add, is without exception, the most popular among all classes of the Hindu community to the present day............To vast powers of writing in an easy fluent style and rapid and pleasing versification, our po t added the rare qualities of deep pathos and glowing discription. There are few natives of Bengal who cannot re-call to mind the juvenile day, when they felt themselves as under a charm when listening to the strains of Kiritbas when they lamented with brokon hearted Dasaratha, or wept with the suffering Sita. No work probably is so extensively and universally read in Bengal as the Ramayana of Kirtibas. none is so intermingled with our innermost thoughts and feelings, and exercises so potent an influence on our juvenile education, as this earliest and best specimen of narrative poetry in our language The special merit of Kiritbas's poetry consists in his familiar feeling descriptions of nature and man, with which it is impossible for "any reader not to be struck." (Literature of Bengal by Arcydae.)

कृत्तिवासीय रामायण के सम्बन्ध में जो साधारण विश्वास है उपरोक्त प्रबन्ध-निचय से उसका कियदंश उपलब्ध होवेगा। अब प्रश्न यह है कि कौन समय में प्रातःस्मरणीय कृत्तिवास आविर्भूत हुये थे। इस विषय में प्रचुर मतभेद हैं। अब तक यह अनुमान होता आया है कि वह षोड़श शताब्द में वर्तमान थे। यदि यह अनुमान यथार्थ है तो पण्डितप्रवर कृत्तिवास व महानुभाव तुलसीदास प्रायः समसामयिक प्रतिपन्न होते हैं। परन्तु कलिकातास्थ विश्वकोषप्रणेता ने बहु अनुसन्धान व गवेषण से यह सिद्धान्त किया है कि सम्वत् १४८२ व १५१० के मध्य में वंगीय भाषारामायण-प्रणेता विद्यमान थे। वह लिखते हैं कि "राढ़देशीय कुलीन ब्राह्मणों का फुलिया ग्राम (कृत्तिवास का जन्मस्थान) प्रसिद्ध है। ब्राह्मणो के कुलाचार्यकारिका के पाठ करने से विदित होता है कि वंगीयब्राह्मण श्रेणी प्रतिष्ठाता देवीवर व श्री चैतन्यदेव❋ व गंगानन्द§ भट्टाचार्य एकसामयिक थे। कुलपञ्जिकानुसार गंगानन्द के प्रपितामह का नाम अनिरुद्ध है। अनिरुद्ध व वनमाली दोनों सहोदर थे, बनमाली के पुत्र कृत्तिवास हैं। कुलपंजिकानुसार

---

❋ श्रीचैतन्य देव को बंगदेश में गौरांगावतार कहते हैं। चैतन्यदेव ही ने श्री वृन्दावन का आविष्कार किया है। सम्वत् १५४२ में चैतन्यदेव उत्पन्न हुये थे।

§ गंगानन्द कृत्तिवास के पितृव्य के प्रपौत्र हैं।

महाराज लक्ष्मणसेन प्रतिष्ठित आयित† के अधस्तन अष्टमपुरुष व गंगानन्द भट्टाचार्य के ऊर्द्ध्वतन तृतीय पुरुष कृत्तिवास हैं (महाराज लक्ष्मणसेन ने सम्वत् १२६० तक राज्य किया था। इस गणना से लक्ष्मणसेन के न्यूनाधिक २५० वत्सर के अन्त में व श्री चैतन्यदेव के समसामयिक गगानन्द के ५०, ६० वर्ष के पूर्व में कृत्तिवास का आविर्भावकाल अवधारित होता है। इस विचार से कृत्तिवास सम्वत् १४८२ व १५१० के मध्य में विद्यमान थे।" ..........................सर्वसाधारण का यह विश्वास है कि "श्रीकृष्ण-विजय-प्रणेता गुणराज ही वंगदेश के आदिकवि है। गुणराज ने सम्वत् १५३७ मे निज ग्रन्थ की रचना किया था। परन्तु अब यह सिद्धान्त होता है, कि कृत्तिवास गुणराज की अपेक्षा प्राचीन कवि है।" विश्वकोष-प्रणेता के अखण्डनीय गणनानुसार कृत्तिवास ४४१ वत्सर के पूर्व में वर्त्तमान थे ॥

कृत्तिवास श्रेष्ठ ब्राह्मणकुल में उत्पन्न हुये थे। विश्वकोष में उनकी एक सुदीर्घ वंशावली प्रदत्त है। पाठकवर्ग के कुतूहल निवारणार्थ उक्त वंशावली को कालान्तर में प्रकाशित करने की इच्छा है। आपाततः इतना कहना यतेष्ट है कि कृत्तिवास मनुसहिता के प्रसिद्ध भाष्यकार भारद्वाजगोत्रीय मेधानिथि के वंशसम्भूत है। जनप्रवाद है कि भक्तपुंगव कृत्तिवास ने दारपरिग्रह नही किया था। कैशोर अवस्था से जीवनान्तकाल पर्यन्त ब्रह्मचर्य व रामगुणानुकीर्त्तन उनका एकमात्र अवलम्बन रहा। ऐसे कीर्त्ति-मान् महापुरुष को आज हम एतद्देशीय साधु, माहात्मा कृतविद्य, धनी, दरिद्र इत्यादि यावतीय हिन्दूसम्प्रदाय के परिचित करके अपने इस अकिंचितकर जीवन को कृतार्थ करते है।

सर्वप्रथम लंकाकाण्ड के अनुवाद करने का हेतु यह है कि सन् १८९२ खृष्टाब्द में जब कि हम राजकीय कार्यवशत खीरी प्रदेश में अवस्थिति करते थे एक दिवस चित्त मे यह हुआ कि एतद्देश में रामायण का बहुल प्रचार है; परन्तु असंस्कृतज्ञ पाठकमण्डली महर्षि वाल्मीकि-सृष्ट अनुपम सुधारसास्वादन से वंचित है। उनके रामचरित्रपठन व श्रवणपिपासा की परितृप्ति का आर्यकुलगौरव अद्वितीयप्रतिभासम्पन्न कविकेशरी श्रीमान् तुलसीदास गोस्वामीविरचित "राम—चरितमानस" एक मात्र उपाय है। अति शुभक्षण में उक्त महाग्रन्थ का प्रणयन हुआ था। "तुलसीकृत रामायण" साहित्य-भाण्डार का एक अमूल्य रत्न है। यदि उसके प्रत्येक पद को एकएक मधुचक्र कहें तो अत्युक्ति नही है। परन्तु "राम चरित मानस" समग्र रामायण नही है। जिस प्रकार माधवीलता महाद्रुम को अवलम्बन करके सुन्दर प्रसून राशि विकास करती है, इसी प्रकार महान रामचरित का संक्षिप्तसार ग्रहणकर के कविकुलाग्रगण्य साधकपुंगव गोस्वामी महोदय ने मानव समाज के कल्याण-साधनार्थ मुक्तिप्रद विमलभक्तिरस की पराकाष्ठाप्रदर्शन कराया है। किन्तु उनके अमरग्रन्थ में रामोपाख्यान अति संक्षेप से वर्णित है। बहुदिवस से हमारी इच्छा थी कि कृत्तिवास प्रणीत

† आयित कृत्तिवास के प्रपितामह के वृद्धप्रपितामह थे।

रामायण के उत्कृष्ट अंश संकलन करके सरलभाषा छन्द में प्रकाश करें। खीरीप्रवास-कालीन हमारी यह इच्छा अधिकतर बलवती हुई और हम कोई सुयोग्य भाषाकवि के अनुसन्धान में यत्नशील हुये। घटनाक्रम से अमेठीराज्यान्तर्गत पश्चिमग्रामनिवासी सत्कुलजातसरयूपारीण ब्राह्मणवंशसम्भूत श्रीमान्पण्डित मथुराप्रसाद शर्म्मा ( मिश्र ) से हमारा आलाप हुआ। उनका सुमिष्ट स्वभाव, सरलता व काव्यरस-प्रियता से आकृष्ट होकर स्वइच्छानुसार हमने उनको "रावणांगद सम्वाद" को गद्य में अनुवाद करके छन्दोबद्ध करने के निमित्त अर्पण किया। उन्होंने उसको सुमिष्ट सरल चौपाई व दोहा में प्रणयन करके हम को सुनाया। उनकी रचना पारिपाट्य हमारी अतिशय प्रीतिकर हुई। उनकी रचना-प्रणाली में समधिक भावी शक्ति का पूर्ण आभास दृष्ट करके हमने संकलन प्रबन्ध परित्याग किया और समग्र लंकाकाण्ड का भाषानुवाद करने की इच्छा की। फेब्रुअरी सन् १८९२ में शुभकार्य आरम्भ हुआ। द्विवर्षाधिक अनवरत परिश्रम का फल अद्य सर्वसाधारण के हस्त में अर्पित हुआ। समग्रकाण्ड की छन्दरचना आद्योपान्त पण्डित मथुराप्रसाद मिश्र ने किया है। भाषातत्त्वविद् बुधमण्डली को अनुवाद कार्य की काठिन्य ज्ञापित करने की आवश्यकता नही है। मूल प्रबन्ध का भाव अविकल रक्षा करके छन्दमाधुर्य प्रकट करना सामान्य आयाससाध्य नहीं है। एतद्भिन्न समग्र ग्रन्थ अमिश्रित साधुभाषा में प्रणयन करने की चेष्टा की गई है। अर्थात् कोई यावनिकशब्द का साहाय्य कुत्रापि नहीं लीगई है। सम्भवतः हिन्दीसाहित्य में यह उद्योग प्रथम है। इस स्थान पर हम कृतज्ञता के सहित लक्ष्मणपुर प्रदेशान्तर्गत पुरहिया निवासी पण्डितप्रवर श्रद्धास्पद श्रीमान् रामेश्वर शर्म्मा (त्रिवेदी) महाशयकी सहानुभूति स्वीकार करते हैं। उन्होने कठिन परिश्रम के सहित इस छन्दोनुवाद के आद्योपान्त संशोधन कार्य मे प्रचुर सहायता की है। इस कारण वह हमारे शत सहस्र धन्यवाद के पात्र हैं। काकोरीनिवासी श्रीयुत् मुन्शी कन्हैयालाल ने भी बहु परिश्रम स्वीकार करके मुद्राकन के निमित्त इस ग्रन्थ की प्रतिलिपि प्रस्तुत की है। इस कारण वह भी हमारे धन्यवाद के उपयोगी है।

अनुवाद के विषय में हमारा यह वक्तव्य है कि इस ग्रन्थ का प्रायः समस्त अंश कृत्तिवासीय रामायण का अविकल भाषान्तर है। परन्तु स्थान विशेष में हमने श्रीमद्रामरसायन व वाल्मीकीय व अध्यात्मरामायण से प्रस्ताविक विषय का आशय ग्रहण करके संलग्न कर दिया है। कारण इसका यह है कि महात्मा कृत्तिवास प्रणीत रामायण बहुप्रचारवशतः मुद्रकों के हस्त से भिन्न भिन्न समयमें भिन्नभिन्न आकार को प्राप्त हुई है। सन् १८०१ के मुद्रित ग्रन्थ से तदनुवर्त्ति संस्करण समुदाय इतना विभिन्न दृष्ट होते हैं, कि उसका यथायथ कारण निरूपण करना कठिन है। विषय सम्बन्ध

में तो सबकी अनेक एक्यता है; परन्तु रचनाप्रणाली, शब्द विन्यास व भावप्रदर्शन में विस्तार पाठभेद है। किसी किसी संस्करण का पाठ अतिशय भ्रमविशिष्ट व कृत्तिवासीयत्व विवर्जित है। इस कारण से हमने कवि का यथार्थ हृदयगत भाव किसी किसी स्थान में उपरोक्त उपाय से प्रकट करने की चेष्टा की है। इससे ग्रन्थ की कोई हानि होने का सम्भव नहीं है। कृत्तिवासीय रामायण का प्रायः समस्त भाग वाल्मीकीय व अध्यात्म रामायण पर अवलम्बित है। इस कारण से स्थान विशेष में उन्ही ग्रन्थों से उनकी रचना की पुष्टि कर देना दूषणीय अनुभव नहीं होता है, विशेष जब कि उनके ग्रन्थ में इतना वैलक्षण्य दृष्ट होता है।

इस अनुवाद के परिशिष्ट में कतिपय टिप्पणी प्रदत्त हुई है। अवकाशाभाव वशत विचार्यविषयसकल की यथायथ समालोचना नही हुई। इसका हमें अतीव परिताप है। सम्भव है कि कोई कोई सिद्धान्त हमारा भ्रमात्मक पाया जावे। भविष्यत् में उनका पुनर्विचार करने की इच्छा है॥

उपसहारमें हमारा वक्तव्य यह है कि यदि विश्वनियन्ता कृपामय प्रभु ने जिनका कथंचित गुणगान इस ग्रन्थ का प्रधान उद्देश्य है, कृपा वितरण की, यदि धर्म्मानुरागी हरिप्रेम पीयूषानुरक्त जनसमाज में यह ग्रन्थ आदृत हुआ, यदि निर्म्मम समालोचक सम्प्रदाय के तीव्र तिरस्कार-विशिखजाल द्वारा उद्यम-वर्म्म अभेद्य रहा, तो समग्र कृत्तिवासीय सप्तकाण्ड रामायण का भाषा छन्दोनुवाद क्रमशः प्रकाश करने की चेष्टा करूंगा। आदिकाण्ड सत्वर प्रारम्भ किया जावेगा। इत्यलम्।

लखनऊ, कैसरबाग़।　　　　श्रीकालीप्रसन्न सिंह।

---

सन् १९१२ ई० में प्रकाशित अंकाकावड में प्रदत्त 'मुखबन्ध' तद्रूप दिया गया है।

श्री गणेशाय नमः

# कृतिवास रामायण

( हिन्दी पद्यानुवाद, बँगला मूल सहित )

## मंगलाचरण

श्लोक—यं ब्रह्मावरुणेन्द्ररुद्रमरुतः स्तुन्वन्ति दिव्यैः स्तवै-
वेंदैः सागपदक्रमोपनिषदैर्गायन्ति यं सामगा ।
ध्यानावस्थिततद्गतेनमनसा पश्यन्ति यं योगिनो
यस्यान्तं न विदुः सुरासुरगणा देवाय तस्मै नमः ॥ १ ॥

सर्वमङ्गलमांगल्ये शिवे सर्वार्थसाधिके ।
शरण्ये त्र्यम्बके गौरि नारायणि नमोस्तुते ॥ २ ॥

शरणागतदीनार्तपरित्राणपरायणे ।
सर्वस्यार्तिहरे देवि नारायणि नमोस्तुते ॥ ३ ॥

कृष्ण कृष्ण कृपालुस्त्वमगतीनां गतिः प्रभो ।
संसारार्णवमग्नानां प्रसीद पुरुषोत्तम ॥ ४ ॥

(ग्रन्थ-परिचय)

दोहा—विघ्नविनाशन गजबदन, ऋद्धि-सिद्धि की खानि।
मंगलवाणी भारती, जय भगवती भवानि ॥ १ ॥
रामचरित - अमरित - सलिल, पाप - नसावनहार।
वाल्मीकि मुनि आदिकवि, कीन्हेउ जग विस्तार ॥ २ ॥
विविध भाव भाषा भरे, धर्म अर्थ अरु काम।
मुक्ति, नीति अरु प्रीत के, अनुपम छन्द ललाम ॥ ३ ॥
सोइ पुनीत विरदावली, रघुवर काव्य अनन्त।
युग-युग सो गावत रहे, मुनि मनीषि अरु सन्त ॥ ४ ॥
कालिदास वाणीवरद, अमर गिरा-अवतंस।
बुधजन काव्य-विनोद हित, रचेउ ललित रघुवंस ॥ ५ ॥
देवनागरी-बाटिका, मानस-पुहुप विकास।
सुरभित भारत भूमि चहुँ, धनि-धनि तुलसीदास ॥ ६ ॥
सजल श्यामला बंग की, उर्वर भूमि पुनीत।
जहँ चैतन्य-रवीन्द्र सम, जन्मे जन-नवनीत ॥ ७ ॥
भक्ति-काव्य के स्रोत जहँ प्रकटे चण्डीदास।
तहाँ सरस धारा बही, 'रामायण कृत्तिवास' ॥ ८ ॥
कोकिल-कूजित सुधामय, अनुपम काव्य सुवास।
रचेउ, धन्य! तुम धन्य मुनि! महासन्त कृत्तिवास ॥ ९ ॥
भारतीय भाषा-प्रमुख, सकल रसन की खानि।
देवनागरी माहि सोइ, रचहुँ जोरि जुग पानि ॥ १० ॥
भाव रहित भाषा-विरस, कतहुँ न काव्य-प्रवीन।
इत-उत के सत्संग सों विवस, प्रेरना लीन ॥ ११ ॥
कान्यकुब्ज-द्विज-गगन बिच, अवर प्रभाकर भास।
जनमि, 'प्रभाकर' प्रवर किय, कुल-उपमन्यु प्रकास ॥ १२ ॥
विदित 'अवस्थी' आस्पद, बीते बरही साख।
विक्रम चौंसठ, सत-उनिस, पाँच कृष्ण वैशाख ॥ १३ ॥
रानीकटरा—लखनऊ, संज्ञा 'नन्दकुमार'।
तनय-दयाशंकर, जनम, मम परिचय विस्तार ॥ १४ ॥
निर्गुण-सगुण अनन्त छवि, जड़-जंगम जगरूप।
बन्दि सकल, रचना करहुँ 'कृत्तिवास'-अनुरूप ॥ १५ ॥
जतन भगीरथ, अल्प बल, तबौं लगी यह साध।
गुनी-सन्त-सज्जन सकल, छमहिं मोर अपराध ॥ १६ ॥

# आदि काण्ड

## ( हिन्दी पद्यानुवाद )

### नारायण चार अंश जन्म प्रकाश

सुखद सकल लोकन अति पावन * परमधाम गोलोक[1] सुहावन
विटप कल्पतरु अचरज नयना * मन-वाञ्छित अनन्त फल दयना
चन्द्र-सूर्य जहँ सतत[2] प्रकासा * विष्णु सहित श्री[3], दिव्य निवासा
नेतपाट[4] युत सुभग सिंहासन * नारायण विराज वीरासन
एक अंस प्रभु अस मन लाई * चारि अंस प्रगटैं रघुराई
राम भरत लक्ष्मण रिपुसूदन * यहि विधि चतुर्मूर्ति मधुसूदन
रमा रूप सोहति सिय वामा * कर जोरे कपि करत प्रनामा
चँवर भरत सत्रुघ्न डुलावत * कनक छत्र सौमित्रहिं भावत

## ( बंगला मूल )

श्लोक—राम लक्ष्मणपूर्वज रघुवरं सीतापतिं सुन्दरम् ।
काकुत्स्थं करुणामयं गुणनिधिं विप्रप्रियं धार्मिकम् ॥
राजेन्द्र सत्यसन्धं दशरथतनयं श्यामलं शान्तिमूर्त्तिम् ।
वन्दे लोकाभिरामं रघुकुलतिलकं राघवं रावणारिम् ॥

दक्षिणे लक्ष्मणोधन्वी वामतो जानकी शुभा ।
पुरतो मारुतिर्यस्य तं नमामि रघूत्तमम् ॥
रामाय रामचन्द्राय रामभद्राय वेधसे ।
रघुनाथाय नाथाय सीतायाः पतये नमः ॥

### नारायणेर चारि अंशे जन्म प्रकाश

गोलोक बैकुण्ठपुरी सबार उपर * लक्ष्मीसह तथाय आछेन गदाधर
तथाय अद्भुत वृक्ष देखिते सुचारु * जाहा चाइ ताहा पाइ नाम कल्पतरु
दिवानिशि तथा चन्द्र सूर्य्येर प्रकाश * तार तले आछे दिव्य विचित्र आवास
नेतपाट सिंहासन उपरेते तुली * वीरासने बसिया आछेन वनमाली
मने मने प्रभुर हइल अभिलाष * एक अंश चारि अंश हइते प्रकाश
श्री राम भरत आर शत्रुघ्न लक्ष्मण * एक अंशे चारि अंश हैला नारायण
लक्ष्मीमूर्ति सीतादेवी बसेछेन बामे * स्वर्णछत्र धरेछेन लक्ष्मण श्रीरामे
चामर ढुलाय तारे भरत शत्रुघ्न * जोड़ हाते स्तव करे पवननन्दन

१ बैकुण्ठ २ निरन्तर ३ लक्ष्मी ४ प्राचीन वस्त्र, अलौकिक ।

यहि छवि प्रभु बैकुण्ठ विराजा * पहुँचे तहँ नारद मुनिराजा
भक्ति सने श्रीहरि-गुण गावत * वीणा मंजुल तार बजावत
पंचायतन सरूप निहारी * सिथिल गात मोचत दृग वारी
चकित रूप अद्भुत नव हेरी * नारद डगर[1] लीन शिव केरी
त्रिकालज्ञ शिव अन्तरयामी * हरिहैं सकल कुतूहल स्वामी
पंथ प्रथम भेंटे चतुरानन * लखि विरंचि हुलसे मुनिपावन
तिन सन करि सब कथा प्रकासा * ले विधि चले शिखर कैलासा
उमा सहित सोहत जहँ शंकर * बन्देउ तिनहिं सहित विधि मुनिवर

दो० कस विरंचि? कस तपोधन? मुनि! अस पुलकित गात।
हरषि शंभु पूछेउ, कवन हेतु आगमन तात ॥ १ ॥

सुनि ब्रह्मा मृदु गिरा उचारी * सुनहु कुतूहल अति त्रिपुरारी
परमधाम गोलोक सुहावन * परमेश्वर त्रिभुवनपति पावन
तिनकर चारि अंश कर रूपा * नव प्रगटेउ कस आज अनूपा
विधि[2] सन सुनि सब कहेउ त्रिलोचन * लखेउ जु छवि, तुम, पाप विमोचन
बरस वितीतहिं साठि हजारा * सोइ सरूप, प्रभु ले अवतारा
निसिचरनाह प्रचण्ड दशानन * तेहि विनासि भुवि-भार उतारन
अवधपुरी अति रम्य विशाला * सूर्यवंश दशरथ महिपाला

एइरूपे बैकुण्ठे आछेन गदाधर * हेनकाले चलिला नारद मुनिवर
वीणा यंत्र हाते करि हरिगुण गान * उत्तरिल गिया मुनि प्रभु विद्यमान
रूप देखि विह्वल नारद चान धीरे * वसन तितिल तार नयनेर नीरे
हेनरूप केन धरिलेन नारायण * इहा जिज्ञासिव गिया यथा पंचानन
भावी भूत वर्त्तमान शिव भाल जाने * ए कथा कहिब गिया महेशेर स्थाने
एतेक भाविया यात्रा करे मुनिवर * उत्तरिला प्रथमेते ब्रह्मार गोचर
विधातारे लये जान कैलास शिखरे * शिव के बन्दिया परे बन्दिल दुर्गारे
निरखिया दुइजने तुष्ट महेश्वर * जिज्ञासा करेन तबे तांदेर गोचर
कह ब्रह्मा कह हे नारद तपोधन * दोंहे आनन्दित अद्य देखि कि कारण
बलेन विरिञ्चि शुन देव भोलानाथ * देखिलाम गोलोके अपूर्व्व जगन्नाथ
देखिलाम पूर्व्वेते केवल नारायण * चारि अंश देखि एवे किसेर कारण
ब्रह्मा वाक्य शुनिया कहेन कृत्तिवास * सेइरूप इहकाले हइबे प्रकाश
ये रूपे आछेन हरि गोलोक भितर * जन्म निबे आठ षाटि सहस्र वत्सर
रावण राक्षस हबे पृथ्वीमण्डले * ताहाके वधिते जन्म लेबेन भूतले
दशरथ घरे जन्मिबेन चारिजन * श्रीराम लक्ष्मण आर भरत शत्रुघ्न

१ राह। २ ब्रह्मा।

तिन कहँ तीनि नारि छबि-अयनी * तिन सुभधरी सुमंगल-दयिनी
चारि अंश प्रगटहिं मधुसूदन * राम भरत लछिमन रिपुसूदन
राम, सत्यपितु पालन हेतू * गवनहिं वन सिय-लखन समेतू
सिय उद्धार, नास खल रावन * लव-कुश सिय-सुत सुख-सरसावन
गोवध आदि अधम जे पापा * राम नाम मेटै संतापा
राम नाम भवसागर तारन * मुक्तिदेन पातकी उबारन
हँसि विधि कही सुनहु वृषकेतू[1] * अवनि[2] कहहु अस को अघहेतू[3]
करहु प्रतीत[4], शंभु कह बानी * भूतल[5] एक अधम अज्ञानी
राममंत्र तेहि दीजिय जाई * तासु प्रभाव मुक्ति जग पाई

दो० को अस नर ? सोचन लगे, विधि नारद धरि ध्यान ।
'रत्नाकर' मुनि च्यवन-सुत, है पातकी महान ॥ २ ॥

लूटै बधै पथिक बनचारी * दस्युवृत्ति, रुचि पापाचारी
मुनि-विधि[6] चले संत के भेषा * विटप चढ़े रत्नाकर देखा
पथिक घात ताकै मग ओरा * बिफल आजुदिन बीतेउ मोरा
हरषेउ निरखि पाप - अनुगामी * लूटौं बमन, हतौं दोउ स्वामी
लौहदण्ड ले सो तेहि मारा * तासु विफल विधि कीन्ह प्रहारा
मायाबस, कर अस्त्र न उठई * शठ कौतुक मन चिंतन करई

एक अंश नारायण चारि अंश ह'ये * तिन गर्भे जन्मिबेन शुभक्षण पेये
जानकीसहित राम लइया लक्ष्मण * पितृसत्य पालनार्थे जाइबेन वन
सीता उद्धारिबे राम मारिया रावण * लवकुश नामे हबे सीतार नन्दन
मनुष्य गोहत्या आदि जत पाप करे * एक बार रामनामे सर्ब्ब पापे तरे
महापापी ह'ये यदि राम नाम लय * संसार समुद्रे तार मुक्ति लाभ हय
हासिया बलेन ब्रह्मा शुन त्रिलोचन * पृथ्वीते हेन पापी आछे कोन जन
धूर्ज्जटि बलेन मम वाक्ये देह मन * मध्यपथे महापापी आछे एक जन
तारे गिया रामनाम देह एक बार * तबे से नितान्त मुक्त हइबे संसार
विधाता नारद तारा भावेन दुजन * पृथिवीते महापापी आछे से केमन
च्यवन मुनिर पुत्र नाम रत्नाकर * दस्युवृत्ति करे सेइ बनेर भितर
विरिञ्चि नारद दोहे सन्यासी हइया * रत्नाकर काछे दोहे मिलिल आसिया
विधातार माया हैल रत्नाकर प्रति * सेइ दिन सेइ पथे कारो नाहि गति
उच्चवृक्षे चड़िया से चतुर्द्दिके चाय * ब्रह्मा नारदेरे पथे देखिवारे पाय
भावे मुनि रत्नाकर लुकाइया बने * सन्यासी मारिया वस्त्र लइब एक्षणे
विधाता नारदे लये जान सेइ पथे * लोहार मुद्गर लोले ब्रह्मारे बधिते
ब्रह्मार मायाते तार मुद्गर ना चले * मायाते मुद्गर बद्ध तार करतले

१ शंकर २ पृथ्वी ३ पाप का रूप ४ विश्वास ५ पृथ्वी पर ६ नारद और ब्रह्मा।

पूछेउ सहित सनेह विधाता * को तुम कवन प्रयोजन ताता
लूटहुँ बसन हरहुँ तव प्राना * मम नितनेम[1] न तुम अनुमाना
मम बध किये कतक धन पावै * कवन लोभ नित पाप कमावै
सौ रिपु हने जु पातक अहहीं * एक धेनु-बध सोइ नर लहहीं
सुनु सठ शत गोबधहिं समाना * लिये एक अबला कर प्राना
शत नारी सम विप्र-विनासा * टारे टरहि न सो अघ-त्रासा[2]
एक ब्रह्मचारी बध करई * शत द्विज हनै, न अन्तर परई
एते पाप बरन बहुरासी * अगनित पाप बधे संन्यासी
बिचरैं जहाँ संत बनवासी * चारि कोस महि सो जनु कासी
सुनि सब सीख तबहुँ मन भावै * तौ पातक मनमौजि कमावै

दो० छद्मभेस बिधि-बैन सुनि, जड़ कीन्हेउ परिहास।
तुम सम केतक सन्त-मुनि, नित उठि करौं विनास ॥ ३ ॥

कह मुनि, यदि मम-बध तव प्रीती * मारहु अवनि विलोकि पुनीती[3]
पिपीलिका[4] जहँ कीट-पतंगा * जुरैं न लोभ सुगंध-प्रसंगा
गदाघात मम गात निपाता * कुचिलैं कीट, कवन सिर घाता
हे हतबुद्धि कुफल इन केरे * भागीदार कौन अघ[5] तेरे
लूट-पाट क्रय-विक्रय जेता * कहेउ दस्यु पुनि दर्प समेता

ना पारे मारिते दस्यु भावे मने मन * ब्रह्मा जिज्ञासेन बापू तुमि कोन जन
रत्नाकर बले तुमि ना चिन आमारे * लइब तोमार वस्त्र मारिया तोमारे
ब्रह्मा बले मारि मोरे कत पावे धन * करियाछ जत पाप कहिब एखन
शत शत्रु मारिले जतेक पाप हय * एक गो बधिले तत पापेर उदय
एक शत धेनु वध जेइ जन करे * तत पाप हय जदि एक नारी मारे
एक शत नारी हत्या करे जेइ जन * तत पाप हय एक मारिले ब्राह्मण
एक शत ब्रह्म वधे जत पाप हय * एक ब्रह्मचारी वधे तत पापोदय
ब्रह्मचारी मारिले पातक हय राशि * सङ्ख्यानाई कत पाप मारिले सन्यासी
जेइ पथ दिया गति करेन सन्यासी * आडेदीर्घे चारिकोश सम पुरीकाशी
से पाप करिते जदि थाके तव मन * करह ए पाप सब कहिनु एखन
शुनिया कहेन दस्यु रत्नाकर हासि * मारियाछि तोमाहेन कतेक सन्यासी
ब्रह्मा बलिलेन जदि ना छाडिबे मोरे * भाल स्थल देखिया हे वध्रह आमारे
जथा कीट पतङ्गादि पिपिलिका गन्धे * लोभे ना आइसे मृत खाइते आनन्दे
मारिबे दण्डेर बाड़ि पाड़िब भूमिते * पिपिलिका मरिबेक आमार चापेते
ब्रह्मा बलिलेन पाप कर कार लगि * तोमार ए पातकेर केवा हबे भागी
रत्नाकर बले जत ल'ये आइ धन * मातापिता पत्नी आमि खाइ चारिजन

१ नित्य का नियम (धन्धा) २ पाप का दुःखमय भोग ३ पवित्र ४ चींटी ५ पाप।

विलसहिं मातु-पिता अरु गृहनी * भागीदार सकल मम करनी
कह विरञ्चि तव मति बौरानी * ते तव पाप-युक्त ! कस जानी ?

रत्नाकर का पापक्षय आरंभ

पातक, तव पुरुषार्थ विशेषा * करै-मरै सो जग यह लेखा
नहिं प्रतीति तौ जाहु निकेतू[1] * जो परिजन साक्षी तव हेतू
तौ पुनि लौटि करहु बध मोरा * तरु ढिग बैठि, लखहिं मग तोरा
भाइ जुगुति[2], दस्यु मन चिन्तय * रहै कि भागि जाय मुनि, संसय
है भरोस तेहिं पठयि विधाता * लावहु मत पत्नी-पितु-माता
कछु पग बढ़ै, लखै पुनि तस्तर * करत जहाँ विश्राम संतवर
प्रथम जाय पितु सन रत्नाकर * कहत, सुनहु मम विनय गुनागर
हरहुँ द्रव्य नित करि नरघाता * सेवहुँ सकल स्वपरिजन ताता
यहि विधि सुत के जे अपकर्मा * भागीदार अहौ, पितु धर्मा

दो० जनक छोभ, सुनि सुत बयन, बोले जड़ मतिहीन !
पुत्र-पाप पितु लहै, अस, शास्त्र-मंत्र को दीन ॥ ४ ॥

पिता सुवन कहुँ सुत पितु रूपा * जगत-चक्र यहि भाँति अनूपा
तव शिशुकाल कठिन श्रम धारी * पोषण किय पितु-धर्म विचारी

जेबा किछु वेचि किनि खाइ चारिजने * आमार पापेर भागी सकले ए क्षणे
शुनिया हासिया ब्रह्मा कहिलेन तबे * तोमार पापेर भागी तारा केन हबे
करियाछ जत पाप आपनार काय * आपनि करिले पाप आपनार दाय
जिज्ञासा करिया तुमि आइस निश्चय * तोमार पापेर भागी तारा जदि हय
नितान्त आमारे बध कर तबे तुमि * एइ वृक्ष तलेते बसिया थाकि अमि
हरिष विषादे दस्यु लागिल भाषिते * बुझिलाम एइ युक्ति कर पलाइते
ब्रह्मा बले सत्यकरि ना पालाब आमि * माता पिता दारा सुते पुछे एस तुमि
अत पर जाय दस्यु फिरिफिरि चाय * भावे बुझि भाडाइया सन्यासी पलाय
प्रथमे पितार काछे करे निवेदन * आदिकाण्ड गान कृत्तिवास विचक्षण

रामनामे रत्नाकरेर पापक्षय

मनुष्य मारिया आमि जत धन आनि * आमार पापेर भागी हओ किना तुमि
पुत्रेर बचन शुनि कहिछे च्यवन * हेन कथा तोमाय बलिल कोन जन
कोन शास्त्रे शुनियाछ के कहे तोमारे * पुत्र-कृत पाप केन लागिबे पितारे
अज्ञान बालक तोरे कि कहिब कथा * कभु पिता पुत्र हय पुत्र हय पिता
जखन बालक छिले पिता छिनु आमि * एखन बालक आमि पिता हैले तुमि
जखन बालक छिले ना छिल यौवन * बहुदुःख करि तोमाय करेछि पालन

१ घर २ युक्ति, उपाय।

अनुचित-उचित जु मैं तव कीन्हा * ताकर कुफल न तो कहँ दीन्हा
जरठ भयउँ, शिशु सम असमर्था * सब विधि अब तैं युवक समर्था
पितु समान पालन करु मोरा * जनक रूप तैं, मैं शिशु तोरा
सो पालन मिस, करु नित हिंसा * कम अपराध मोर अवतंसा
सुनत जनक[1] कर यह खर[2] बानी * सीस नवाय दुखित अज्ञानी
अति विनम्र वरनेउ ढिग-जननी * पापमयी निज दैनिक करनी[3]
बाँटहु मातु मोर कछु पापा * नतरु मिटै किमि मम संतापा
सहेउँ कलेस गर्भ दस मासा * मम पोषन तव धर्म प्रकासा
सोइ पालन तैं कृत पसुवेसू * तव पातक मोहि किमि लवलेसू[4]
लोचन लचे दस्यु मन पीरा * साहस जोरि गयो तिय[5] तीरा
प्रिय ! मम हिंसा-वृत्ति कमाई * बिलसहु सुमुखि सकल सुख पाई
तो पुनि पाप बटावहु मोरे * सुनि तिय विनय कीन्ह कर जोरे
जेहि सुभ घड़ी गहेउ मम हाथा * मम पालन माथे तव नाथा
पोषन-भरन हेत नरघाता * केहि आदेस करहु नित ताता

दो० पाप-पुन्य सुख-दुख सहौं, आजीवन पति संग ।
पालन हित पातक करहु, लगहि न मोरे अंग ॥ ५ ॥

धीरज छूट विकल रत्नाकर * किमि अब तरहुँ विषम भवसागर

---

जत करियाछि पाप आपनि ससारे * मे सब पापेर भाग ना लागे तोमारे
एवे पिता हइयाछ पुत्रतुल्य आमि * कोनरूपे आमारे पुषिबे नित्य तुमि
मनुष्य मारिते तोमा बले कोन जन * तोमार पापेर भागी हब कि कारन
शुनिया बापेर कथा हेट माथा करे * कांदिते कांदिते कहे मायेर गोचरे
सत्य करि आमारे गो कहिबे जननी * आमार पापेर भागी हबे कि आपनि
जननी कहिछे श्रद्धा हइया आपार * एक दिवसेर धार के शोधे आमार
दश मास गर्भे धरि पुषेछि तोमाय * तव कत पाप पुत्र ना लागे आमाय
शुनिया मायेर वाक्य माथा हेट करे * पत्नीर निकटे गिया सकल कहिल
जिज्ञासि तोमारे प्रिये सत्य करि कओ * आमार पापेर भागी हओ किन हओ
शुनिया स्वामीर वाक्य कहिछे रमणि * निवेदन करि प्रभु शुन गुणमणि
विधाना करिछे मोरे अर्द्धाङ्गेर भागी * अन्य पाप निते पारि ए पाप तेयागि
जखन करिले तुमि आमारे ग्रहण * सर्वदा करिबे मम रक्षण पोषण
आर जत पाप पुण्य भाग लागे मोरे * पोषणार्थे पापभाग ना लागे आमारे
मनुष्य मारिते केवा बलिल तोमाय * एइमात्र जानि आमि पालिबे आमाय
शुनिया भार्यार कथा रत्नाकर डरे * केमन तरिब आमि ए पाप सागरे

---

१ पिता २ खरी, कटु सत्य ३ नित्य कर्म ४ तनिक भी लगाव ५ पत्नी ।

नरघाती पातकी अपावन * अहह बृथा बीतेउ मम जीवन
मुद्गर-लौह हनेउ सिर माहीं * गिरेउ अचेत च्यवनसुत ताहीं
चलेउ सँभरि पुनि दृग भरि आँसू * विटप तरे जहँ मुनिन निवासू
करि दण्डवत जोरि जुग पानी * करहु सनाथ दास निज जानी
पूछेउँ सबन तीय-पितु-माता * कोउ न अंस-अघ[1] लेइ विधाता
दिव्य ज्ञान जो मुनि सों पावौं * सफल जनम करि, पाप नसावौं
सर[2] नहाइ करि अंग पुनीता * आवहु अस विधि कही सप्रीता
रत्नाकर सरवर ढिग गयेऊ * जलचर विकल, शुष्क जल भयेऊ
दस्यु गनानि, मनै बहु त्रासा * बरनेउ कथा लौटि विधि पासा
अगम सलिल नित, सो जलहीना * अधम दीठि[3] मम सो कस कीना
बीतेउ पाप च्यवन-सुत तारन * नारद सों मत करि चतुरानन
नीर कमण्डल ते सिर डारी * महामंत्र मुनि देन बिचारी
ब्रह्मा निकट आइ तेहि काना * 'राम' नाम कर दिय बरदाना
करत पाप नित जड़ भइ रसना * 'राम नाम' तेहि मुख निकसत ना
लखि-कौतुक विरंचि चितलागी * किमि कहि सकै राम हतभागी
दो० मारत जन बीतेउ जनम, 'मरा' शब्द अनुकूल।
तेहि पलटे सक 'राम' कह, अस सोचेउ जगमूल[4] ॥ ६ ॥

डुबिनु पापेते आमि कि हइबे गति * काँदिते लागिल दस्यु स्मरिया दुष्कृति
लोहार मुद्गर निज माथाय मारिया * पडिल भूमेते तबे अचेतन हैया
उठिया मुनिर पुत्र भाविल अन्तरे * सेइ महाजन यदि मोरे कृपा करे
एइ भावि उभयेर निकटेते गिया * कहिल ब्रह्मार पाय दण्डवत् हैया
एके-एके जिज्ञासिनु आमि सबाकारे * मम पापभागी केह नाहिक ससारे
आपनि करिया कृपा दिले दिव्यज्ञान * ए सकल पापे किसे हब परित्राण
कहिले न पितामह मुनिर कुमारे * करिया आइस स्नान तुमि सरोवरे
शुनिया चलिल दस्यु सरोवर पाड * शुकाइया गेल जल दृष्टिमात्र तार
शुष्क-स्थले मरे मीन मकर कुम्भीर * कहिल ब्रह्मार काछे ना पाइया नीर
छिल ये अगाध जल एइ सरोवरे * मम दृष्टिमात्र गेल शुकाये अन्तरे
शुनिया कहेन ब्रह्मा सङ्गी तपोधने * हइयाछे पूर्ण पाप तरिबे केमने
कमण्डलु जल छिल दिलेन माथाय * महामन्त्र मुनि तारे करिबारे जाय
निकटे आसिया ब्रह्मा कहे तार काने * एक बार राम-नाम बल रे बदने
पापे जड़ जिह्वा राम बलिते ना पारे * कहिल आमार मुखे ओ कथा ना स्फुरे
शुनिया ब्रह्मार बड चिन्ता हैल मने * उच्चारिबे-राम नाम ए मुखे केमने
मकार कहिले अग्रे रा कहिले शेषे * तबे वा पापीर मुखे रामनाम आसे

१ पाप मे साझा २ सरोवर ३ दृष्टि ४ ब्रह्मा।

